न हो। मेरी चिन्ता का कारण एक नई समस्या है। सिद्धार्थकुमार के वियोग ने मुझे मरणासन्न कर रखा था। मेरी इच्छा थी कि किसी प्रकार एक बार अपने प्यारे पुत्र सिद्धार्थ का मुख देखूँ। इसके लिए कितने प्रयत्न किए! कितने लोगों को सिद्धार्थ को कपिलवस्तु ले आने को भेजा! पर, जो गया, भिक्षु बनकर वहीं रह गया। लौटकर समाचार देने तक न आया। कितनी लम्बी प्रतीक्षा के बाद मेरे प्यारे सिद्धार्थ ने कपिलवस्तु में पदार्पण किया! किन्तु, उसने आते ही एक नई समस्या खड़ी कर दी।

प्रजावती

नई समस्या कैसी?

शुद्धोदन

तुम क्या जानती नहीं हो प्रजावती? अपनी ही राजधानी में सिद्धार्थकुमार आजकल घर-घर भीख माँगते फिरते हैं। कपिलवस्तु के राजवंश के लिए यह कितनी लज्जा की बात है! इससे मेरी स्थिति यह हो गई है कि लज्जा के मारे किसीको अपना मुँह नहीं दिखा सकता। आजकल इसी समस्या की चिन्ता मुझे दिन-रात खाए जा रही है। नन्द के विवाह, नवगृहप्रवेश और राज्याभिषेक की सारी प्रसन्नता इससे फीकी पड़ गई है।

प्रजावती

चिन्ता करने से तो आपके स्वास्थ्य पर बुरा प्रभाव पड़ेगा। इसके निराकरण का कुछ उपाय करना चाहिए।

शुद्धोदन

सारे उपाय असफल हो चुके हैं। सिद्धार्थकुमार को अत्यन्त अनुनय-विनय करके समझाया, पर, वह नहीं मानते। कहते हैं—"भिक्षाटन मेरा कुलधर्म है, मैं जहाँ जाऊँगा, इसी कुलधर्म का अनुसरण करूँगा। मेरे लिए कपिलवस्तु तथा अन्य स्थानों में कोई अन्तर नहीं है।'

प्रजावती

कुलधर्म कैसा ? भिक्षाटन कुलधर्म कैसा ? शाक्यों के कुल का धर्म आदिकाल से राज्यसंचालन रहा है, भिक्षाटन नहीं।

शुद्धोदन

सिद्धार्थकुमार कहते हैं—अब मेरा कुल बदल गया है, अब मैं शाक्यों के कुल के बदले बुद्धों के कुल का हो गया हूँ और भिक्षाटन ही युगों से बुद्धों का कुलधर्म रहा है।

प्रजावती

कैसा विचित्र लड़का है ! बचपन ही से इस लड़के की सारी बातें अनोखी रही हैं। रोगियों, वृद्धों और मृतकों को सब लोग प्रतिदिन देखते हैं, पर, किसीपर कोई विशेष प्रभाव नहीं पड़ता। किन्तु, मेरा बेटा सिद्धार्थ रोगी, बूढ़े और शव को देखते ही कह उठा – "मैं तो प्राणिमात्र को रोग, जरा और मरण के बन्धन से मुक्त करने को निकल रहा हूँ।" तबसे अब तक मेरा बच्चा लौटकर ही नहीं आया। कितने वर्ष बीत गए ! बहुत बुलाने पर अब जब दो-चार दिन को आया भी है, तो अपने ही पूर्वजों की इस राजधानी में घर-घर भीख माँगता फिर रहा है। जिधर से निकलता है, उसके पीछे भीड़ हो लेती है।

शुद्धोदन

यह तो और भी लज्जा की बात है ! उस भीड़ के सामने ही वह घर-घर से भिक्षा माँगता है ! अपने ही राज्य में भीख ! इस बूढ़े पिता-का अनुरोध भी नहीं मानता ! कैसा निर्मोही हो गया है ! क्या इसीके लिए माँ-बाप बच्चों को जन्म देते हैं ?

प्रजावती

जन्म देना सरल है महाराज, पर, पाल-पोसकर बड़ा करना बहुत कठिन काम है ! मुझसे पूछिए स्वामी ! मैंने इस सिद्धार्थ को कैसी कठिनाई से पाला है। बहन महामाया तो इसे जन्म देकर ही चल बसीं

थी ! मैंने इसके पीछे रक्त और पसीना एक कर दिया था ! मैंने इतना किया, पर, मैं सिद्धार्थ से उसके बदले कुछ नहीं चाहती, शपथ करके कहती हूँ, कुछ नहीं चाहती ! मैं केवल यह चाहती हूँ कि वह मुझसे रहे । उसका काषाय-वस्त्र पहनकर वन-वन फिरना और भिक्षा का रूखा-सूखा अन्न खाना मेरे कलेजे में छेद किए देता है । मेरा हृदय माँ का हृदय है । माँ के हृदय की वेदना कोई नहीं समझता !

शुद्धोदन

मैं तुम्हारे हृदय की वेदना का अनुभव कर सकता हूँ प्रजावती ! कपिलवस्तु का बच्चा-बच्चा इस बात का साक्षी है कि तुमने सिद्धार्थ को नन्द से अधिक स्नेह से पाला था । इसमें कोई सन्देह नहीं कि नन्द के राज्यारोहण का सुख तुम्हारे जीवन का बहुत बड़ा सौभाग्य होगा, पर, उस सुख में भी जब तुम्हारे हृदय में सिद्धार्थ के वियोग का काँटा खटकेगा, तब तुम्हारी विकलता असह्य हो उठेगी । किस दुर्दिन में तुमने सिद्धार्थ पर अपना सारा वात्सल्य उँड़ेल दिया था प्रजावती ! अभागिनी माँ ! अभागिनी नारी !

[ माधविका का प्रवेश ]

माधविका

आप दोनों के लिए मैं बहुत बुरा समाचार लाई हूँ । राजकुमार नन्द भिक्षु बन गए हैं ।

शुद्धोदन

नन्द भी भिक्षु बन गया ! कब ? कहाँ ?

प्रजावती

नन्द भिक्षु ! कैसे ? नन्द भिक्षु कैसे बन गया ?

माधविका

उन्होंने तथागत गौतम बुद्ध के उपदेश पर संन्यास ले लिया ।

शुद्धोदन

कब ले लिया संन्यास ?

प्रजावती

हाय दुर्भाग्य ! नन्द ने भी संन्यास ले लिया !

माधविका

तथागत बुद्ध आज राजकुमार नन्द के द्वार पर भिक्षा के लिए आए थे।

शुद्धोदन

भिक्षा के लिए ? नन्द के द्वार पर सिद्धार्थ ? भाई के द्वार पर भाई भिक्षा माँगने पहुँचा ! इससे बढ़कर दुर्भाग्य क्या हो सकता है ! इससे अधिक लज्जा की बात क्या हो सकती है ! नन्द ने उसे रोका नहीं ?

माधविका

राजकुमार नन्द को तथागत के पधारने का पता ही न चला।

प्रजावती

पता ही न चला ! क्यों ?

माधविका

उत्सव-आयोजन की प्रसन्नता में मग्न सेवक-सेविकाओं ने तथागत को देखा ही नहीं !

शुद्धोदन

देखा ही नहीं ! किसीने नहीं देखा ?

माधविका

जी हाँ, किसीने नहीं देखा और तथागत भिक्षा पाए बिना ही लौट गए।

प्रजावती

अनर्थ हो गया ! भाई के द्वार से भाई यों ही लौट गया ! उ भिक्षा भी न मिली !

शुद्धोदन

भिक्षा भी न मिली ? सिद्धार्थ यों ही लौट गया ? यह और भी बुरा हुआ !

माधविका

कुछ देर बाद जब बाहर से आनेवाली सेविका ने बताया कि तथागत लौट गए हैं, तब राजकुमार नन्द दुखी होकर उसी समय उन्हें बुलाने को चल पड़े।

प्रजावती

नन्द उसी समय चल पड़ा। भाई को बुलाने चल पड़ा ! भाई के लिए भाई के हृदय में ऐसा ही प्रेम होना है। मेरे सिद्धार्थ और नन्द एक दूसरे को सगे भाइयों से अधिक प्रेम करते आए हैं।

माधविका

राजकुमार नन्द के जाते ही राजकुमारी सुन्दरिका की विकलता असह्य हो गई और जब बाहर से आए हुए अन्य सेवक ने कुछ समय के बाद यह समाचार सुनाया कि राजकुमार नन्द ने संन्यास ग्रहण कर लिया है, तब तो उन्हें मूर्छा ही आ गई !

प्रजावती

हाय अभागी सुन्दरिका !

शुद्धोदन

हमारे मान-नाश उस निरपराधिनी का भी भाग्य फूट गया !

माधविका

जाते समय राजकुमार नन्द सुन्दरिका को दिए हुए अपने वचन को बड़ी दृढ़ता से दुहरा गए थे। कह गए थे कि "मैं शीघ्र ही लौटकर आऊँगा।" पर, हुआ कुछ और ही !

शुद्धोदन

नन्द ने अचानक संन्यास कैसे ले लिया ? बड़ी विचि

माधविका

सेवक कह रहा था कि तथागत कुछ दूर जा चुके थे। उनके पास पहुँचते ही राजकुमार नन्द ने उन्हें प्रणाम किया और उनसे अपने घर चलकर सत्कार ग्रहण करने की प्रार्थना की।

प्रजावती

इसपर सिद्धार्थ ने क्या कहा ?

माधविका

कुछ नहीं; तथागत ने प्रणाम के उत्तर में केवल एक वार राजकुमार नन्द के सिर पर हाथ रखा और आगे चलते गए। नन्द भी उनके पीछे चलते गए। चलते-चलते, कुछ समय वाद, उन्होंने चुपचाप अपना भिक्षापात्र नन्द के हाथ में दे दिया!

शुद्धोदन

नन्द के हाथ में भिक्षा-पात्र दे दिया।

माधविका

जी हाँ, उन्होंने नन्द को अपना भिक्षापात्र दे दिया और उसी प्रकार आगे चलते गए। नन्द ने चाहा कि कुछ कहें, पर, तथागत के साथ चलनेवाली नगरवासियों की भीड़ के कारण वह कुछ भी न कह पाए! इस प्रकार तथागत के पीछे नन्द भी उनका भिक्षापात्र लिए हुए चलते ही चले गए। चलते-चलते दोनों पास के न्यग्रोध-उपवन में जा पहुँचे, जहाँ तथागत अपने सैकड़ों भिक्षु शिष्यों के साथ आजकल ठहरे हुए हैं!

प्रजावती

नन्द भी वहीं जा पहुँचा ?

माधविका

जी हाँ। कुछ समय के वाद उस सेवक को एक भिक्षु से ज्ञात हुआ कि तथागत के उपदेश पर राजकुमार नन्द ने प्रव्रज्या ग्रहण कर ली है।

शुद्धोदन

हाय रे दुर्भाग्य ! सिद्धार्थ के बाद नन्द भी भिक्षु बन गया ! निष्ठुर दुर्दैव, तूने मुझे कहीं का नहीं रखा ! अब मैं क्या करूँ ! अब तो मुझे कोई आशा दिखाई नहीं देती !

प्रजावती

सुकुमारी सुन्दरिका ! तेरा भी भाग्य इस प्रकार फूटना था !

माधविका

मुझमें इतनी क्षमता तो नहीं है कि मैं आप लोगों से धैर्य धारण करा सकूँ, पर, मैं नम्रतापूर्वक अनुरोध अवश्य कर सकती हूँ। राजकुमारी सुन्दरिका जिस धैर्य के साथ इस भीषण आघात को सहन करने का यत्न करने लगी है, उसी धैर्य की आप दोनों से आशा करना क्या उचित नहीं है ?

शुद्धोदन

धैर्य ? अब धैर्य की बात न कहो ! धैर्य कहाँ तक धारण किया जा सकता है ! मनुष्य के धैर्य की कोई सीमा होती है ! छोटे-से कलेजे में एक साथ इतने घाव कैसे सहन किए जा सकते हैं ? महामाया का देहान्त पहला वज्राघात था, जिसे मैंने सहन किया। सिद्धार्थ का गृहत्याग दूसरा भीषण आघात था, जिसके मारे आज तक मेरा हृदय सिसक रहा है। नन्द के सन्यास ने तो मेरे कलेजे को कुचल ही डाला है। अब मैं कैसे धैर्य धारण करूँ ?

प्रजावती

इन लड़कों को विधाता ने सब-कुछ सिखाया, पर, माँ के हृदय की वेदना को समझना नहीं सिखाया ! ये लड़के यदि क्षणभर को माँ बनकर देखें, तो इनकी आँखें खुल जायें !

शुद्धोदन

जीवन की सारी योजनाएँ धूल में मिल गईं ! सोचा था कि जीवनभर दुःख के आघात सहन करनेवाले हृदय को अन्तिम दि

कुछ सुख देखने को मिलेगा। पर, यह सोचते समय मैं यह भूल गया कि सुख के नाम पर मेरे भाग्य में विधाता ने केवल बड़ा-सा शून्य ही लिख दिया है।

माधविका

वास्तव में आप लोगों के जीवन की कहानी एक अत्यन्त करुण और दुःखान्त कहानी है। मेरा हृदय आप दोनों के लिए गम्भीर सहानुभूति से भरा हुआ है। पर, इस विषय पर एक दूसरी दृष्टि से भी विचार किया जा सकता है।

शुद्धोदन

वह क्या ?

माधविका

आपकी पुत्रवधू सुन्दरिकादेवी आपके लिए पुत्री ही के समान हैं। उनकी सहेली होने के नाते मैं भी आपकी एक पुत्री ही हूँ। यदि आप लोग मुझे क्षमा करें, तो, इस समय मेरे मस्तिष्क में जो कुछ दूसरे प्रकार के विचार आ रहे हैं, उन्हें भी मैं आपके सामने, निस्संकोच रूप में, प्रकट कर दूँ।

प्रजावती

संकोच की क्या बात है बेटी ! तुम कौन कोई दूसरी हो ! जो कुछ कहना चाहो, निस्संकोच होकर कहो !

माधविका

मेरा नम्र निवेदन है कि आप लोग दुःख और शोक के घने अंधकार को विवेक की ज्योति की किरण से दूर करने का यत्न कीजिए। विचार करने का एक और भी दृष्टिकोण हो सकता है। स्थिति पर शान्ति और गम्भीरता से विचार करने की आवश्यकता है। अपने दृष्टिकोण को स्पष्ट करने के लिए मैं आपसे कुछ प्रश्न पूछना चाहती हूँ।

शुद्धोदन

क्या पूछना चाहती हो ? पूछो बेटी !

माधविका

तथागत गौतम जहाँ-जहाँ जाते हैं, वहाँ-वहाँ बहुत बड़ी संख्या में लोग उनके अनुयायी बन जाते हैं। वह जिस मार्ग पर चलते हैं, उस-पर सैकड़ों व्यक्तियों की भीड़ उनके पीछे हो लेती है। ऐसा उन्हींके साथ क्यों होता है, हममें से और किसी के साथ क्यों नहीं होता? क्या इसका कारण यह नहीं है कि हम लोग अपने व्यक्तिगत क्षुद्र स्वार्थों में फँसे हुए हैं और तथागत बुद्ध ने जनकल्याण के महान् लक्ष्य के लिए अपना जीवन अर्पित कर दिया है?

शुद्धोदन

क्यों नहीं! सिद्धार्थ ने उच्च आदर्शों ही के लिए गृहत्याग किया है।

माधविका

तब फिर उनके संन्यास पर आप लोग दुःख के बदले गौरव का अनुभव क्यों नहीं करते? आप लोग यह क्यों नहीं अनुभव करते कि मानवता के कल्याण के लिए, बहुजन के हित के लिए, यौवनकाल में राज्य, वैभव, सुन्दर पत्नी और सुख के समस्त साधनों को ठुकराकर वन-वन और ग्राम-ग्राम घूमनेवाले तथागत बुद्ध के माता-पिता कहलाकर आप लोग गौरवान्वित हुए हैं, धन्य हुए हैं, कृतकृत्य हुए हैं?

प्रजावती

यह तो है ही बेटी।

माधविका

यदि ऐसा ही है, तो आप लोग क्यों नहीं अपने दुःख, शोक, माया, मोह और ममता के सारे बन्धन तोड़कर प्रसन्न चित्त से तथागत का समर्थन करते, क्यों नहीं देश-देशान्तर में मुक्त कंठ से उद्घोष करते फिरते कि गौतम बुद्ध केवल हमारे नहीं, वरन्, सारे संसार के हैं। इसीलिए, वह महान् है और हम सौभाग्यशाली हैं कि हम माता-पिता रहे हैं!

शुद्धोदन

तुम ठीक कहती हो बेटी ! हमारा कर्तव्य यही है। मोह ने हमारी दृष्टि धुंधली कर रखी थी। शोक के गहन अन्धकार में तुमने हमें विवेक की ज्योति की किरण दी है।

प्रजावती

इतनी-सी अवस्था में तुममें इतनी आत्मज्योति कहाँसे आ गई बेटी ?

माधविका

मैं आपकी प्रशंसा के योग्य नहीं हूँ। अनुभव का आघात सहे बिना मनुष्य की आँखें नहीं खुलती। मैं अपनी वेदना आप लोगों पर प्रकट तो नहीं कर सकती, पर, इतना कह सकती हूँ कि मैंने भी अपने जीवन में भीषण आघात सहन किया है। उस आघात की आप लोग कल्पना नहीं कर सकते, पर, यह सत्य है कि उसीने मेरी आँखें खोली हैं। मैं चाहती हूँ कि राजकुमार नन्द के गृहत्याग के आघात से आप दोनों को भी जीवन का नया प्रकाश प्राप्त हो, नई दृष्टि उपलब्ध हो। आघात ही से प्रकाश मिलता है और अनुभव ही से ज्ञान की प्राप्ति होती है।

शुद्धोदन

मिल रहा है बेटी, हमें भी कुछ प्रकाश मिल रहा है। हम भी मोह के अन्धकार के पार कुछ-कुछ देख पा रहे हैं। संन्यास तो हम दोनों को भी ग्रहण करना था, पर, हम चाहते थे कि नन्द को राज्य सौंपकर फिर गृहत्याग करें।

माधविका

मुझे क्षमा कीजिए महाराज, बुढ़ापे का वैराग्य कोई वैराग्य नहीं है ! वैराग्य, त्याग और बलिदान तो वह है, जिसका उद्भव भरी जवानी में हो। त्याग तो किया है उन सिद्धार्थकुमार ने जो यौवन के प्रथम चरण ही में यशोधरा-जैसी सुन्दर और सुशील पत्नी और

कपिलवस्तु- जैसे विशाल और समृद्ध राज्य को, आत्मप्रेरणा के एक ही क्षण में, छोड़कर चल दिए। और सिद्धार्थ से भी कठिन त्याग किसका है, जानते है आप लोग ?

प्रजावती

सिद्धार्थ से भी कठिन त्याग ? सिद्धार्थ से भी कठिन त्याग किसव है बेटी ?

माधविका

नन्द का ! सिद्धार्थ तो जन्म ही से महान् थे, बचपन ही से विशे विभूति से युक्त थे। उनका त्याग तो असाधारण पुरुष का, महा क्षमताशाली व्यक्ति का त्याग था। उनके लिए कुछ भी कठिन नहं था। उन्होंने जो कुछ किया, वह उन जैसे महापुरुष के लिए अत्यन्त स्वभाविक, अत्यन्त सरल था। किन्तु, नन्द तो सदा से सामान्य थे इसीलिए, उनका त्याग अधिक कठिन, अधिक महत्त्वपूर्ण है। उनमे ऐसी कोई विशेष विभूति नही थी कि उन्हे इतने बड़े त्याग के योग्य समझा जाता। वह तो सदा से साधारण राजकुमार की भांति खाने, पीने, हँसने, खेलने, गाने बजाने आखेट करने और सुख से रहने के अभ्यासी थे। सुन्दरिका के प्रेम मे भी वह इतने गहरे डूब गए थे कि उससे उनका उद्धार असम्भव था। फिर भी, अपनी समस्त आकांक्षाओं की दुर्बलताओं के होते हुए भी, उन्होंने एक क्षण मे सर्वस्वत्याग कर दिया। उनका त्याग उनके लिए अत्यन्त कठिन था, इसीलिए, वह अत्यन्त असाधारण है! यदि न्याय की तुला को विचलित न होने दिया जाय, तो महापुरुषो के त्याग की तुलना मे सामान्य जनो का त्याग अधिक महत्त्वपूर्ण सिद्ध हो सकता है।

शुद्धोदन

वास्तव में नन्द ने आश्चर्यजनक साहस का कार्य किया है। उससे किसीको ऐसी आशा न थी।

शुद्धोदन

तुम ठीक कहती हो बेटी ! हमारा कर्त्तव्य यही है। मोह ने हमारी दृष्टि धुँधली कर रखी थी। शोक के गहन अन्धकार में तुमने हमें विवेक की ज्योति की किरण दी है।

प्रजावती

इतनी-सी अवस्था में तुममें इतनी आत्मज्योति कहाँसे आ गई बेटी ?

माधविका

मैं आपकी प्रशंसा के योग्य नहीं हूँ। अनुभव का आघात सहे बिना मनुष्य की आँखें नहीं खुलती। मैं अपनी वेदना आप लोगों पर प्रकट तो नहीं कर सकती, पर, इतना कह सकती हूँ कि मैंने भी अपने जीवन में भीषण आघात सहन किया है। उस आघात की आप लोग कल्पना नहीं कर सकते, पर, यह सत्य है कि उसीने मेरी आँखें खोली हैं। मैं चाहती हूँ कि राजकुमार नन्द के गृहत्याग के आघात से आप दोनों को भी जीवन का नया प्रकाश प्राप्त हो, नई दृष्टि उपलब्ध हो। आघात ही से प्रकाश मिलता है और अनुभव ही से ज्ञान की प्राप्ति होती है।

शुद्धोदन

मिल रहा है बेटी, हमें भी कुछ प्रकाश मिल रहा है। हम भी मोह के अन्धकार के पार कुछ-कुछ देख पा रहे हैं। संन्यास तो हम दोनों को भी ग्रहण करना था, पर, हम चाहते थे कि नन्द को राज्य सौंपकर फिर गृहत्याग करें।

माधविका

मुझे क्षमा कीजिए महाराज, बुढ़ापे का वैराग्य कोई वैराग्य नहीं है ! वैराग्य, त्याग और बलिदान तो वह है, जिसका उद्भव भरी जवानी में हो। त्याग तो किया है उन सिद्धार्थकुमार ने जो यौवन के प्रथम चरण ही में यशोधरा-जैसी सुन्दर और सुशील पत्नी और

कपिलवस्तु- जैसे विशाल और समृद्ध राज्य को, आत्मप्रेरणा के एक ही क्षण में, छोड़कर चल दिए। और सिद्धार्थ से भी कठिन त्याग किसका है, जानते हैं आप लोग ?

प्रजावती

सिद्धार्थ से भी कठिन त्याग ? सिद्धार्थ से भी कठिन त्याग किसका है बेटी ?

माधविका

('नन्द का ! सिद्धार्थ तो जन्म ही से महान् थे, बचपन ही से विशेष विभूति से युक्त थे। उनका त्याग तो असाधारण पुरुष का, महान् क्षमताशाली व्यक्ति का त्याग था। उनके लिए कुछ भी कठिन नहीं था। उन्होने जो कुछ किया, वह उन जैसे महापुरुष के लिए अत्यन्त स्वभाविक, अत्यन्त सरल था। किन्तु, नन्द तो सदा से सामान्य थे; इसीलिए, उनका त्याग अधिक कठिन, अधिक महत्त्वपूर्ण है। उनमे ऐसी कोई विशेष विभूति नही थी कि उन्हे इतने बड़े त्याग के योग्य समझा जाता। वह तो सदा से साधारण राजकुमार की भाँति खाने पीने, हँसने, खेलने, गाने बजाने आखेट करने और सुख से रहने के अभ्यासी थे। सुन्दरिका के प्रेम मे भी वह इतने गहरे डूब गए थे कि उससे उनका उद्धार असम्भव था। फिर भी, अपनी समस्त आकांक्षाओं की दुर्बलताओ के होते हुए भी, उन्होने एक क्षण मे सर्वस्वत्याग कर दिया। उनका त्याग उनके लिए अत्यन्त कठिन था, इसीलिए, वह अत्यन्त असाधारण है ! यदि न्याय की तुला को विचलित न होने दिया जाय, तो महापुरुषों के त्याग की तुलना मे सामान्य जनों का त्याग अधिक महत्त्वपूर्ण सिद्ध हो सकता है।'

शुद्धोदन

वास्तव मे नन्द ने आश्चर्यजनक साहस का कार्य किया है। उनसे किसीको ऐसी आशा न थी।

माधविका

नन्द का यह त्याग इतिहास में एक अनोखी घटना के रूप में लिखा जायगा। सुखोपभोग की आकांक्षाओं की समस्त दुर्बलताओं से घिरा हुआ एक सामान्य राजकुमार नन्द, नए विवाह, नवगृहप्रवेश के आयोजन और सामने आए हुए राज्याभिषेक के स्वर्ण-अवसर को क्षणभर में ठुकराकर चल देता है! कैसा अद्भुत त्याग है! आप दोनों गौतम बुद्ध के माता-पिता कहलाकर जितने धन्य हुए हैं, गौतम नन्द के माता-पिता कहलाकर उससे कम धन्य नहीं हुए हैं! अपने इस महान् गौरव का स्वाभिमान के साथ अनुभव कीजिए! आप-जैसे सौभाग्यशाली व्यक्तियों के लिए मोह, शोक और दुःख का निर्माण नहीं हुआ है। बुद्ध और नन्द के माता-पिता होना तो आप लोगों का महान् गौरव है ही, इससे भी बढ़कर एक गौरव और है।

प्रजावती

वह क्या ?

माधविका

वह यह कि आप लोग यशोधरा और सुन्दरिका-जैसी साध्वी पुत्र-वधुओं के सास-ससुर हैं, जिन्होंने यौवन के प्रथम चरण ही में पति-वियोग की उत्कट वेदना के हलाहल-विष को अपने प्राणों में पचाया है! शंकर ने तो अपने विष को कण्ठ ही में रख लिया था, पर, उन दोनों देवियों ने अपनी व्यथा के विष को अपने हृदय के अन्तराल में धारण किया है। संसार की बहुत कम स्त्रियाँ इतने धैर्य का परिचय दे सकी हैं! उनके सास-ससुर होकर आप दोनों और धन्य हुए हैं। अपने सौभाग्य पर सुख का अनुभव कीजिए! विवेक की आँखें खोलिए! दुःख का कोई कारण नहीं है!

[ पट-परिवर्तन। ]

## तीसरा दृश्य

*[कपिलवस्तु के पास न्यग्रोध-नामक शाक्य के उपवन में बौद्ध भिक्षुओं के वासस्थान का एक भाग। दिन का तीसरा पहर।]*

[आनन्द और नन्द बातचीत कर रहे हैं।]

नन्द

कैसी गम्भीर शान्ति है, भिक्षु आनन्द, इस उपवन के उस भाग में, जिसमें तथागत बुद्ध ध्यानमग्न हैं। उनके आसपास सैकड़ों भिक्षु अपनी-अपनी साधना में लगे हुए हैं, पर, इतने बड़े समुदाय में भी कहीं कोई शब्द नहीं सुनाई देता। इतनी गम्भीर शान्ति उपवन के इस भाग में क्यों नहीं है?

आनन्द

उपवन के इस भाग में वैसी ही गम्भीर शान्ति होती,

यदि यह भाग आने-वालों के ठहरने के लिए सुरक्षित न रखा गया होता। भिक्षुओं के समान शान्ति-साधना का अभ्यास अभी उन लोगों-को नहीं है, जो दूर-दूर से तथागत से मिलने यहाँ आते हैं। धीरे-धीरे उन्हें भी इसका अभ्यास हो जायगा। आनेवालों के साथ कठोरता का व्यवहार तो नहीं किया जा सकता। अनुशासन के सम्बन्ध में उनके साथ तो कुछ उदारता ही का व्यवहार करना पड़ता है।

नन्द

कैसे आश्चर्य की बात है कि प्रातःकाल से सायंकाल तक व्यवस्था रखने पर भी आनेवालों का क्रम ही नहीं टूटता! उनके स्वागत का उत्तरदायित्व आप बड़े धैर्य के साथ सँभालते हैं। मैं देखता हूँ कि उनकी संख्या दिन-पर-दिन बढ़ती जा रही है।

आनन्द

तथागत गौतम बुद्ध की महिमा ही ऐसी है भिक्षु नन्द! उनका उच्च आदर्श और निर्मल चारित्र्य जनता को उनके पास दूर-दूर से खींच लाता है। तुम्हारे सम्बन्ध में भी कैसा अद्‌भुत चमत्कार हुआ! तथागत के सम्पर्क में आते ही तुम्हारा युग-युग का मायामोह का बन्धन एक ही क्षण में टूट गया। तुम्हें भिक्षुसंघ में, अपने बीच में, पाकर हमें जो आनन्द हो रहा है, उसे शब्दों में प्रकट नहीं किया जा सकता।

नन्द

सच है, भिक्षु आनन्द, तथागत की महिमा ऐसी ही है! पारस के स्पर्श से लोहा भी सोना हो जाता है! मेरे प्रणाम करते ही परम कारुणिक तथागत ने मेरे मस्तक पर अपना वरद हाथ रख दिया। उनके हाथ के अमृत-स्पर्श से एक ही क्षण में मेरे हृदय का सारा मोह दूर हो गया। तथागत की कृपा होते ही मेरे जीवन में व्याप्त माया के गहरे अन्धकार को उनके उपदेश से प्राप्त विवेक के प्रकाश की एक ही किरण ने दूर कर दिया।

आनन्द

इसका श्रेय तथागत को तो है ही, तुम्हें भी है भिक्षु नन्द ! तथागत की करुणा तो पात्र और अपात्र सभीपर समान रूप से बरसा करती है; पर, उसे उचित रूप में ग्रहण तो पात्र ही कर पाता है, अपात्र नहीं । तुम्हें भले ही उसका ज्ञान या अनुभव न हो, पर, तुम्हारे मन की गहराई में त्यागभावना पहले से छिपी हुई अवश्य थी । तथागत की प्रेरणा ने उसे केवल उभार दिया । यदि तुममें सात्त्विक भावना पहले से न होती, तो तुम्हें दीक्षा की उपसम्पदा कभी न मिली होती । यदि कुएँ में पानी ही न हो, तो उसमें से घड़े में भरकर रस्सी द्वारा क्या खींचा जा सकता है ?

नन्द

आज तो आयुष्मान राहुल को भी तथागत ने दीक्षा की उपसम्पदा दे दी है । वह भी एक छोटे-से भिक्षु के रूप में आज से हम लोगों के भिक्षुसघ में सम्मिलित हो गया है । भिक्षु के काषाय वेश में आयुष्मान् राहुल कितना अच्छा लगता है !

आनन्द

तथागत का पुत्र होने का गौरव जिस आयुष्मान् राहुल को प्राप्त था, वह तथागत के संन्यास के उत्तराधिकार से वंचित कैसे रह सकता था ?

नन्द

शाक्यवंश पर तथागत की विशेष कृपा है । महाराज शुद्धोदन को छोड़कर अब शाक्यों के राजकुल में ऐसा कोई पुरुष नहीं बचा है, जिसने संन्यास ग्रहण न किया हो । महाराज शुद्धोदन भी अपनी वृद्धावस्था के कारण पहले ही से संन्यास लेने का निश्चय कर चुके हैं । वह भी अब शीघ्र ही भिक्षु सघ में सम्मिलित होंगे । शाक्यवंश का इससे बड़ा सौभाग्य क्या हो सकता है कि उसने तथागत के इंगित

पर अपनेको सम्पूर्ण रूप से बहुजन के हित के लिए समर्पित कर दिया है।

आनन्द

यह प्रसंगवश ही हुआ है। तथागत का तो अब न तो कोई वंश ही रह गया है और न किसी वंश के प्रति उनका विशेष कृपाभाव ही है। समदृष्टि तथागत तो प्राणिमात्र को अपना कुटुम्बी समझते हैं। तुम्हें भी अब सारी मानवता को अपना वंश समझना होगा।

नन्द

मैंने केवल प्रसंगवश शाक्य-राजवंश की चर्चा की थी। मेरा आशय और कुछ न था। यह तो अब मैं भी जान गया हूँ कि सारी मानवता भिक्षुओं का वंश है, सारी पृथ्वी उनकी जन्मभूमि और प्राणिमात्र उनके कुटुम्बी। इस उदार भावना को लेकर मानवता के कल्याण के लिए भिक्षुगण तथागत के नेतृत्व में निरंतर भ्रमण करते हैं, जिससे प्राणिमात्र जन्म, मरण, जरा, रोग आदि के बन्धनों से मुक्त होकर वास्तविक शान्ति और निर्वाण पा सकें।

आनन्द

जनहित के लिए जीवनोत्सर्ग का यह महान् आदर्श युग-युग से प्रतिष्ठित है और सदा प्रतिष्ठित रहेगा। मानवता के कल्याण के उच्च लक्ष्य को लेकर निर्मल चारित्र्यवाले व्यक्ति पृथ्वी पर जब-जब लोकसेवा और निरन्तर भ्रमण का व्रत धारण करेंगे, तब-तब संसार को मोह के अन्धकार में सत्य के प्रकाश की किरणों का दर्शन होगा। यह क्रम चिरंतन है और सदा बना रहेगा। रोग, दुःख, कष्ट, क्लेश से पीड़ित मानवता ऐसे पवित्र परिभ्रमणों को अपने लिए भूतकाल में भी आशा का संकेत समझती रही है, वर्तमान में भी समझ रही है और भविष्य में भी समझती रहेगी। हम सब अत्यन्त भाग्यशाली हैं कि तथागत-जैसे उदार और साहसी सर्वस्वत्यागी, अथक परिव्राजक

माधविका

महाराज गौतम शुद्धोदन तथा महारानी प्रजावती देवी को अपने यहाँ आने का आशय स्वयं बताएँगी, पर, मेरे आज यहाँ आने का एक मुख्य प्रयोजन भिक्षु नन्द को प्रणाम करना भी है।

नन्द

प्रणाम के योग्य तो केवल तथागत बुद्ध हैं माधविकादेवी, मैं तो इस योग्य नहीं हूँ।

माधविका

हिमालय के उच्च शिखर की वन्दना करनेवालों की संसार में कोई कमी नहीं है; कमी यदि है, तो अपने संगठन, साधना, श्रम, श्रद्धा और उत्सर्ग से हिमालय को हिमालय बनानेवाले छोटे-छोटे रजकणों की अर्चना करनेवालों की है। मैं तुम्हारी वन्दना करने इसलिए आई हूँ, भिक्षु नन्द, कि तुम सामान्य थे और सामान्य से महान् बने हो। तुम्हारी साधना और तुम्हारा त्याग उन महापुरुषों की साधना और त्याग से अधिक महत्त्वपूर्ण है, जो अपनी विशेष क्षमता के कारण अनायास विशेष सफलता प्राप्त करते हैं।

नन्द

ऐसा न कहिए! तथागत की महत्ता सर्वोपरि है।

माधविका

मैं कब कहती हूँ कि तथागत की महत्ता सर्वोपरि नहीं है? तथागत यदि सूर्य हैं, तो तुम दीपक हो। सूर्य के लिए प्रखर प्रकाश अत्यन्त स्वाभाविक है, उसके लिए उसे कोई विशेष प्रयास नहीं करना पड़ता। पर, दीपक तो प्रकाश के लिए मिट्टी के पात्र के अतिरिक्त तेल भी जुटाता है, बत्ती भी जुटाता है। और फिर वह प्रयत्नपूर्वक धीरे-धीरे जल-जलकर अपनेको उत्सर्ग करने की साधना करता है, अपने को मिटाता है। मैं तो सूर्य की महत्ता की अपेक्षा दीपक की लघु साधना को अधिक महत्त्व देती हूँ, क्योंकि, दीपक की लघुता प्रयास

करके मानवता की सेवा के योग्य महान् बनती है। उसे प्रतिकूल परिस्थितियों से कठिन संघर्ष करना पड़ता है। दीपक बीच-बीच में वायु के थपेड़े भी सहन करता है।

नन्द

मैं तो सदा साधारण रहा हूँ ग्रौर ग्राज भी हूँ ! मेरा सर्वस्व तो तथागत की दी हुई दीक्षा की उपसम्पदा ही है। मेरी हार्दिक इच्छा है कि मुझे जो उपसम्पदा मिली है, वह सबको मिले। कितना ग्रच्छा होता, यदि ग्राप भी तथागत के हाथों संन्यास की उपसम्पदा, भिक्षु-व्रत का सौभाग्य, प्राप्त कर सकती।

प्रजावती

इसकी सम्भावना कहाँ है ? स्त्रियों को संन्यास की दीक्षा देने पर तो प्रतिबन्ध लगा हुग्रा है। इससे बढकर निष्ठुरता क्या हो सकती है कि पतियों को पत्नियों से ग्रौर पुत्रों को माताग्रों से ग्रलग करके भिक्षु बना लिया जाय ग्रौर पत्नियों ग्रौर माताग्रों को भिक्षुणी बनकर ग्रपने जीवन को सार्थक करने, साधना में लगने ग्रौर ग्रपनी वेदना भूलने का ग्रवसर ही न पाने दिया जाय।

ग्रानन्द

ग्राप लोगों के पधारने का मुख्य प्रयोजन तो ग्रभी तक मुझे ज्ञात ही न हो सका। तथागत तो इतने दयालु है कि बिना प्रयोजन ग्राने-वालों को भी ग्रपनी करुणा से कृतार्थ करते हैं, पर, यदि विशिष्ट प्रयोजन पहले से ज्ञात हो जाता है, तो, संघ को उचित व्यवस्था करने में सुविधा होती है।

शुद्धोदन

मैं तथागत के पास इसलिए ग्राया हूँ कि उनसे यह प्रार्थना करूँ कि वह ग्राज से यह नियम बना दें कि किसी भी ग्रल्पवयस्क नवयुवक या बालक को तब तक भिक्षु न बनने दिया जाय, जब तक उस पिता या कुटुम्बियों से ग्रनुमति न ले ली जाय। मैं तथागत

कहने आया हूँ कि उनके संन्यासी होने पर मुझे बहुत दुःख हुआ था, नन्द के संन्यास ग्रहण करने पर भी मुझे बहुत वेदना हुई और राहुल के भिक्षु बनने पर तो मेरे शोक की सीमा ही नहीं रही। सन्तान के स्नेह का आकर्षण और उसके वियोग की पीड़ा "मेरे चमड़े को छेद रही है, चमड़े को छेदकर मांस को छेद रही है, मांस को छेदकर नसों को छेद रही है, नसों को छेदकर हड्डियों को छेद रही है और हड्डियों को छेदकर" उसने मुझे बुरी तरह घायल कर दिया है। मेरी प्रार्थना है कि परम कारुणिक तथागत भविष्य में और किसी माता-पिता को ऐसी मर्मवेदना न होने दें।

आनन्द

आपका प्रयोजन उचित प्रतीत होता है गौतम ! तथागत का ध्यान का कार्यक्रम समाप्त होते ही आप अपना निवेदन उनके सम्मुख रखिएगा। आशा है, तथागत इसे अवश्य स्वीकार करेंगे। अच्छा, यह तो बताइए कि अपने संन्यास-ग्रहण के सम्बन्ध में आपका क्या विचार है ?

शुद्धोदन

मैं प्रस्तुत हूँ भिक्षु आनन्द ! तथागत के सामने अपना यह निवेदन रखने के बाद ही मैं सन्यास ग्रहण कर लूँगा।

आनन्द

आपका क्या प्रयोजन है प्रजावती देवी ?

प्रजावती

मैं तथागत के सामने नारी-जाति की करुण पुकार रखना चाहती हूँ। तथागत को यह तो अधिकार है कि वह पुरुषों को भिक्षु बनाएँ और नारियों को पतियों और पुत्रों की वियोगज्वाला में जलाएँ,पर, साथ ही उनकी करुणा को नारियों को भी यह अधिकार देना चाहिए कि यदि वे अपनी वेदना को भूलने के लिए अपने जीवन को भी जनकल्याण के लिए उत्सर्ग करना चाहें, तो उन्हें भी दीक्षा लेकर भिक्षुसंघ

सम्मिलित होने का अवसर मिल सके। यदि मेरी यह प्रार्थना तथागत ने स्वीकार कर ली, तो हम चारों, मैं, मेरी दोनों पुत्रवधुएँ और राजकुमारी माधविकादेवी, तत्काल संन्यास ले लेंगी।

आनन्द

आपका प्रयोजन भी उचित जान पड़ता है देवी! आशा है, तथागत आपकी प्रार्थना भी स्वीकार कर लेंगे। उसका फल यह तो होगा ही कि आप चारों साध्वी महिलाओं का भिक्षु-संघ में प्रवेश होगा, यह भी होगा कि भविष्य के लिए स्त्रियों की दीक्षा का मार्ग भी खुल जायगा। अब आप अपना प्रयोजन बताइए माधविकादेवी!

माधविका

यदि तथागत स्त्रियों को दीक्षा का अधिकार न देंगे, तब तो मैं उनसे कुछ न कहूँगी। एक बार फिर, लघुता की महत्ता की प्रशंसिका के रूप में, भिक्षु नन्द की वन्दना करके लौट जाऊँगी। किन्तु, यदि तथागत ने प्रजावतीदेवी की प्रार्थना स्वीकार करके नारियों को दीक्षा लेने का अधिकार दे दिया, तो मैं तथागत से अपनी ओर से कुछ विनम्र प्रार्थनाएँ करूँगी।

आनन्द

वे क्या?

माधविका

मैं उनसे कहूँगी कि उन्होंने और भिक्षु नन्द ने यशोधरादेवी और सुन्दरिकादेवी के साथ अन्याय किया है कि सन्यास लेने के पहले उनसे अनुमति नहीं ली। उस अन्याय के परिमार्जन के लिए तथागत को एक बार यशोधरादेवी के और भिक्षु नन्द को सुन्दरिकादेवी के पास उनके निवासस्थान पर जाना चाहिए और उनके त्याग, बलिदान, कष्ट-सहन और धैर्य की प्रशंसा करनी चाहिए। इसका फल यह होगा कि उन स्वाभिमानी महिलाओं के स्वाभिमान की रक्षा होगी, उनके त्याग और बलिदान को प्रोत्साहन मिलेगा, वे उचित प्रतिष्ठा

के साथ संन्यास ग्रहण करेंगी और संसार में नारी-जाति का गौरव बढ़ेगा।

आनन्द

आशा तो है कि आपका यह निवेदन भी परम कारुणिक तथागत स्वीकार कर लेंगे। आपको और क्या कहना है ?

माधविका

अपने लिए तो अन्तिम रूप में मुझे तथागत से केवल यही कहना होगा कि तथागत अपने उच्च आदर्शों के पथ पर मुझे भी अपनी एक अकिञ्चन और विनम्र अनुयायिनी के रूप में स्वीकार करें। मैं यत्न करूँगी कि अपने भिक्षु-जीवन का प्रत्येक क्षण दुखी मानवता की सेवा में निष्ठापूर्वक अर्पित करूँ।

आनन्द

औरों के सम्बन्ध में भी आप कुछ कहेंगी ?

माधविका

मैं यह कहूँगी कि तथागत की करुणा जगत् के जीवन का बहुत बड़ा सौभाग्य है। जब तक इस पृथ्वी पर तथागत जैसे नेताओं और यशोधरा, सुन्दरिका, आनन्द और नन्द जैसे अनुयायियों की परम्परा अवतरित होती रहेगी, तब तक मानवता को निराश होने का कोई कारण न होगा। उच्च आदर्श का ध्रुव तारा जिनके सामने और चारित्र्य का पाथेय जिनके साथ होगा, उन महान् भ्रमणकारियों की यात्रा का प्रत्येक चरण प्रत्येक समय में मानवता के कल्याण और बहुजन के हित के लिए ही होगा।

नन्द

औरों के सम्बन्ध में आप भले ही कुछ भी कहें, पर, मेरे सम्बन्ध में तो आपका प्रशंसासूचक शब्दों का प्रयोग करना अत्यन्त अनुचित है, घोर अन्याय है। मैं फिर कहता हूँ माधविकादेवी, कि मैं एक अत्यन्त

के साथ संन्यास ग्रहण करेंगी और संसार में नारी-जाति का गौरव बढ़ेगा।

आनन्द

आशा तो है कि आपका यह निवेदन भी परम कारुणिक तथागत स्वीकार कर लेंगे। आपको और क्या कहना है ?

माधविका

अपने लिए तो अन्तिम रूप में मुझे तथागत से केवल यही कहना होगा कि तथागत अपने उच्च आदर्शों के पथ पर मुझे भी अपनी एक अकिञ्चन और विनम्र अनुयायिनी के रूप में स्वीकार करें। मैं यत्न करूँगी कि अपने भिक्षु-जीवन का प्रत्येक क्षण दुखी मानवता की सेवा में निष्ठापूर्वक अर्पित करूँ।

आनन्द

औरों के सम्बन्ध में भी आप कुछ कहेंगी ?

माधविका

मैं यह कहूँगी कि तथागत की करुणा जगत् के जीवन का बहुत बड़ा सौभाग्य है। जब तक इस पृथ्वी पर तथागत जैसे नेताओं और यशोधरा, सुन्दरिका, आनन्द और नन्द जैसे अनुयायियों की परम्परा अवतरित होती रहेगी, तब तक मानवता को निराश होने का कोई कारण न होगा। उच्च आदर्श का ध्रुव तारा जिनके सामने और चारित्र्य का पाथेय जिनके साथ होगा, उन महान् श्रमणकारियों की यात्रा का प्रत्येक चरण प्रत्येक समय में मानवता के कल्याण और बहुजन के हित के लिए ही होगा।

नन्द

औरों के सम्बन्ध में आप भले ही कुछ भी कहें, पर, मेरे सम्बन्ध में तो आपका प्रशंसासूचक शब्दों का प्रयोग करना अत्यन्त अनुचित है, घोर अन्याय है। मैं फिर कहता हूँ माधविकादेवी, कि मैं एक अत्यन्त

अकिंचन भिक्षु के अतिरिक्त और कुछ नही हूँ। मैंने कोई त्याग नही किया। मुझे भूल जाने मे इतिहास का हित है।)

माधविका

इतिहास तुम्हें भले ही भूल जावे भिक्षु नन्द, पर, इससे तुम्हारा महत्त्व कदापि कम न होगा। तुम कहते हो कि तुम अकिञ्चन हो, मैं कहती हूँ कि तुम्हारी यही महत्ता है। अकिञ्चन होते हुए भी, सामान्य होते हुए भी, दुर्बल होते हुए भी, तुमने इतना महान् त्याग किया है, यह तुम्हारी पहली विशेषता है और अपने महान् त्याग को त्याग ही न मानना तुम्हारी दूसरी विशेषता है। जिस राज्य के पीछे लोग सगे भाइयो और पिताओं की हत्या कर सकते हैं, उसे तुमने तृण की तरह ठुकरा दिया। जिस नारी-सौंदर्य के पीछे लोग पागल बने फिरते हैं, उससे तुमने एक ही क्षण मे सदा के लिए मुँह मोड़ लिया! और यह सब तुमने कब किया है? उस समय, जब तुम्हारे यौवन का प्रथम चरण प्रारम्भ हो रहा है। यह सब तुमने किस स्थिति मे किया है? उस स्थिति में, जब तुम अत्यन्त सामान्य, अत्यन्त साधारण और अकिंचन हो, तुममें विशेषता, अलौकिक महत्ता या विभूति का अणुमात्र भी नही है। कोटि-कोटि सामान्य मानवों की सरल त्याग-भावना के प्रतीक! तुम्हे बारबार प्रणाम!

नन्द

इस अन्याय को रोको भिक्षु आनन्द! यह अब मुझसे नही सहा जाता! इस अनुचित प्रशंसा ने मुझे त्रस्त कर डाला है। मैंने कुछ नही किया, कोई त्याग नही किया। माधविकादेवी मेरी प्रशंसा करके बहुत बड़ा अन्याय कर रही है।

आनन्द

यदि यह अन्याय है, तो ससार में और कोई न्याय हो ही नही सकता! तुम्हारी यह प्रशंसा सर्वथा उचित है भिक्षु नन्द! माधविका-

के साथ संन्यास ग्रहण करेंगी और संसार में नारी-जाति का गौरव बढ़ेगा।

आनन्द

आशा तो है कि आपका यह निवेदन भी परम कारुणिक तथागत स्वीकार कर लेंगे। आपको और क्या कहना है ?

माधविका

अपने लिए तो अन्तिम रूप में मुझे तथागत से केवल यही कहना होगा कि तथागत अपने उच्च आदर्शों के पथ पर मुझे भी अपनी एक अकिञ्चन और विनम्र अनुयायिनी के रूप में स्वीकार करें। मैं यत्न करूँगी कि अपने भिक्षु-जीवन का प्रत्येक क्षण दुखी मानवता की सेवा में निष्ठापूर्वक अर्पित करूँ।

आनन्द

औरों के सम्बन्ध में भी आप कुछ कहेंगी ?

माधविका

मैं यह कहूँगी कि तथागत की करुणा जगत् के जीवन का बहुत बड़ा सौभाग्य है। जब तक इस पृथ्वी पर तथागत जैसे नेताओं और यशोवरा, सुन्दरिका, आनन्द और नन्द जैसे अनुयायियों की परम्परा अवतरित होती रहेगी, तब तक मानवता को निराश होने का कोई कारण न होगा। उच्च आदर्श का ध्रुव तारा जिनके सामने और चारित्र्य का पाथेय जिनके साथ होगा, उन महान् भ्रमणकारियों की यात्रा का प्रत्येक चरण प्रत्येक समय में मानवता के कल्याण और बहुजन के हित के लिए ही होगा।

नन्द

औरों के सम्बन्ध में आप भले ही कुछ भी कहें, पर, मेरे सम्बन्ध में तो आपका प्रशंसासूचक शब्दों का प्रयोग करना अत्यन्त अनुचित है, घोर अन्याय है। मैं फिर कहता हूँ माधविकादेवी, कि मैं एक अत्यन्त

अकिंचन भिक्षु के अतिरिक्त और कुछ नहीं हूँ। मैंने कोई त्याग नहीं किया। मुझे भूल जाने में इतिहास का हित है।

माधविका

इतिहास तुम्हें भले ही भूल जाये भिक्षु नन्द, पर, इससे तुम्हारा महत्त्व कदापि कम न होगा। तुम कहते हो कि तुम अकिञ्चन हो, मैं कहती हूँ कि तुम्हारी यही महत्ता है। अकिञ्चन होते हुए भी, सामान्य होते हुए भी, दुर्बल होते हुए भी, तुमने इतना महान् त्याग किया है, यह तुम्हारी पहली विशेषता है और अपने महान् त्याग को त्याग ही न मानना तुम्हारी दूसरी विशेषता है। जिस राज्य के पीछे लोग सगे भाइयों और पिताओं की हत्या कर सकते हैं, उसे तुमने तृण की तरह ठुकरा दिया। जिस नारी-सौंदर्य के पीछे लोग पागल बने फिरते हैं, उससे तुमने एक ही क्षण में सदा के लिए मुँह मोड़ लिया! और यह सब तुमने कब किया है? उस समय, जब तुम्हारे यौवन का प्रथम चरण प्रारम्भ हो रहा है। यह सब तुमने किस स्थिति मे किया है? उस स्थिति में, जब तुम अत्यन्त सामान्य, अत्यन्त साधारण और अकिंचन हो, तुममें विशेषता, अलौकिक महत्ता या विभूति का अणुमात्र भी नही है। कोटि-कोटि सामान्य मानवों की सरल त्याग-भावना के प्रतीक! तुम्हें बारबार प्रणाम!

नन्द

इस अन्याय को रोको भिक्षु आनन्द! यह अब मुझसे नही सहा जाता! इस अनुचित प्रशंसा ने मुझे त्रस्त कर डाला है। मैंने कुछ नही किया, कोई त्याग नही किया। माधविकादेवी मेरी प्रशंसा करके बहुत बड़ा अन्याय कर रही हैं।

आनन्द

यदि यह अन्याय है, तो ससार मे और कोई न्याय हो ही नही सकता! तुम्हारी यह प्रशंसा सर्वथा उचित है भिक्षु नन्द! माधविका-

वी के मुख से युग-युग का सत्य बोल रहा है। यह ध्रुव सत्य है कि केवल महापुरुष ही मानवता का चिरकल्याण-साधन नहीं कर सकते। इसके लिए उनके बहुसंख्यक और सच्चरित्र अनुयायियों के, सामान्य साधकों के सहयोग की भी आवश्यकता है। ऐसे साधकों के सहयोग की, जो साधारण होते हुए भी, किसी विशेषता या विभूति से युक्त न होते हुए भी, बड़े से बड़ा त्याग और बलिदान क्षण-भर में कर दिखाने का साहस प्रकट कर सकें और अपने त्याग और बलिदान को कभी त्याग और बलिदान न मानें। (मानवता का चिरकल्याण तभी सम्भव होगा, जब घर-घर से नन्द-जैसे त्यागी तरुण लोकहित की साधना के साहसपूर्ण कंटकाकीर्ण पथ पर आगे बढ़ेंगे, अपने युग की पुकार पर, युग की आवश्यकता के अनुरूप, कर्तव्य-पालन करेंगे। भोगवाद, स्वार्थ, कायरता और अवसरवाद के प्रहारों से पीड़ित संसार का नया निर्माण साहस, त्याग और बलिदान ही के आधार पर हो सकेगा।)

[पटाक्षेप।]

# श्री मिलिन्द के जीवन पर एक दृष्टि

जन्मस्थान—श्री जगन्नाथप्रसाद मिलिन्द का जन्म सदर बाजार, मुरार (ग्वालियर, मध्यप्रदेश) में हुआ। स्थायी तथा पुराना वासस्थान भी वहीं है।

जन्मतिथि—कार्तिकपूर्णिमा संवत् १९६४ वि० ( ता० १९ नवम्बर १९०७ ई० )

वर्तमान वासस्थान तथा कार्यालय का नया पता—दाल बाजार, लश्कर (ग्वालियर, मध्यप्रदेश)।

शिक्षा—मुरार हाई स्कूल में प्रारम्भिक, तिलक राष्ट्रीय विद्यालय, अकोला (महाराष्ट्र) में मैट्रिक तक, तिलक महाराष्ट्र विद्यापीठ, पूना से मैट्रिक्युलेशन परीक्षा, उसके बाद, तीन वर्ष, साहित्य, इतिहास, अर्थशास्त्र और राजनीति-विज्ञान की उच्च शिक्षा काशी-विद्यापीठ, वाराणसी के तत्कालीन राष्ट्रीय महाविद्यालय में। आपको हिन्दी, संस्कृत, अँग्रेजी, उर्दू, मराठी, बँगला और गुजराती भाषाओं का ज्ञान है।

पुस्तकें—आपकी रचनाओं में 'प्रताप-प्रतिज्ञा' ( सन् १९२९ ई० ), 'समर्पण' (सन् १९५० ई० ),'गौतम नन्द' (सन् १९५२ ई०) तथा 'प्रियदर्शी' (सन् १९६२ ई० ) नामक चार नाटक, 'जीवनसगीत' (सन् १९४० ई० ), 'नवयुग के गान' (सन् १९४२ ई०), 'बलिपथ के गीत' (सन् १९५० ई०), 'भूमि की अनुभूति' (सन् १९५२ ई०) तथा 'मुक्तिका' (सन् १९५४ ई०) नामक पाँच कविता-सग्रह, स्वतत्रता की बलिवेदी (सन् १९६२ ई०)—नामक एक खड-काव्य, 'चिन्तनकरण' (सन् १९४४ ई०) तथा 'सास्कृतिक प्रश्न' (सन् १९५४ ई०) नामक दो निबन्धसंग्रह और 'बिल्लो का नकछेदन' (सन् १९५४ ई०) नामक एक व्यग्यविनोदकथासग्रह, इस प्रकार तेरह ग्रन्थ अब तक प्रकाशित हो चुके हैं। 'समता के स्वर'—नामक एक नया कवितासग्रह लिखा जा रहा है।

मध्यभारत-शासन के शिक्षा-विभाग द्वारा नियुक्त साहित्य-मनीषियों की समिति ने आपकी पुस्तक 'बलिपथ के गीत' को १००० रुपयों के प्रथम पुरस्कार के योग्य ठहराया था। उत्तरप्रदेश के शासन के शिक्षा-विभाग ने भी विद्वानों की समिति के निर्णयानुसार, आपके 'बलिपथ के गीत'

र ८०० रुपयों का पुरस्कार दिया था, जो तत्कालीन मध्यभारत के साहित्य-कारों को अद्यावधि प्राप्त पुरस्कारों में सबसे बड़ा था। आपके 'भूमि की अनुभूति' तथा 'गौतम नन्द' नामक ग्रन्थों पर, मध्यभारत-शासन के शिक्षा-विभाग की कलापरिषद् ने, विद्वानों के परामर्श पर, ७०० रुपयों का प्रथम पुरस्कार दिया था। तीसरी बार फिर उक्त परिषद् ने आपके 'मुक्तिका', 'सांस्कृतिक दन' तथा 'बिल्लो का नकछेदन' नामक ग्रन्थों पर ५०० रुपयों का प्रथम पुरस्कार दिया था।

कार्य—विश्वभारती, शान्तिनिकेतन (बंगाल) तथा महिला-आश्रम, वर्धा (महाराष्ट्र) में अध्यापक तथा प्रयाग और अजमेर में साहित्य-सेवी तथा राष्ट्रकर्मी के रूप में रहे। पंजाब तथा ग्वालियर की 'भारती'-नामक मासिक- पत्रिकाओं तथा ग्वालियर के अर्ध-साप्ताहिक पत्र 'जीवन' के प्रधान-सम्पादक रहे। ग्वालियर स्टेट कांग्रेस के प्रधान-मंत्री तथा मध्यभारत प्रांतीय कांग्रेस की कार्यसमिति के सदस्य रहे। सन् १९४२ के स्वतंत्रता-आन्दोलन में तथा बाद में, सन् १९४८ तथा १९५० में भी, जेलों में रहे। कांग्रेस द्वारा शासन ग्रहण किए जाने पर, सन् ४७ में, मिनिस्टर-पद स्वीकार करने का अनुरोध किए जाने पर, उसे अस्वीकार कर चुके हैं। सन् ५५ में शासकीय सेवा में लगभग ८०० रुपए मासिक का एक कार्य पाने का अवसर सामने आने पर उसे भी अस्वीकार करके स्वतन्त्र साहित्यकार तथा पत्रकार बने रहना पसन्द कर चुके हैं। मध्यभारत समाजवादी दल के, सर्व-सम्मति से, दो बार लगातार, प्रांतीय प्रमुख तथा प्रांतीय संसदीय समिति के अध्यक्ष चुने गए थे। मध्यभारत श्रमजीवी पत्रकार-संघ, नव संस्कृति संघ, मध्यभारत हिन्दी साहित्य सम्मेलन, ग्वालियर-संभाग-साहित्यकार-परिषद् तथा साहित्य साधना संसद् आदि संस्थाओं के अध्यक्ष रह चुके हैं। शिक्षा-विभाग द्वारा संस्थापित साहित्य तथा कलाओं की संस्था 'मध्यभारत-कला-परिषद्' के सर्वसम्मति से अशासकीय उपाध्यक्ष चुने गए थे। भारत-सरकार के शिक्षा तथा संस्कृति विभाग द्वारा संस्थापित राष्ट्रीय साहित्य-अकादेमी की महासमिति तथा हिन्दी परामर्शदात्री समिति के अशासकीय सदस्य, मध्यप्रदेश हिन्दी साहित्य सम्मेलन, ग्वालियर

संभाग श्रमजीवी पत्रकार संघ, साहित्यकार परिषद् तथा मध्यप्रदेश स्वतन्त्रता संग्राम सैनिक संघ की कार्यकारिणी समितियों के सदस्य तथा वृहत्तर ग्वालियर नगर निगम के पार्षद भी रह चुके हैं।

सन् १९५२ से ६० तक अपना अधिकांश समय मुख्यतः स्वाध्याय, ग्रन्थ-लेखन तथा स्वतन्त्र पत्रकार के कार्य में लगाते रहे हैं। देश के अनेक प्रतिष्ठित हिन्दी, अंग्रेजी, गुजराती, बंगला, मराठी आदि भाषाओं के दैनिक पत्रों के प्रतिनिधि हैं या रहे हैं। स्वतन्त्र रहते हुए ही मध्यप्रदेशशासन के साप्ताहिक पत्र 'मध्यप्रदेश-संदेश' के साहित्यिक विशेष-अंक के अशासकीय संपादन-परामर्शदाता तथा इन्दौर-भोपाल आकाशवाणी की कार्यक्रम-परामर्श-समिति के अशासकीय सदस्य का कार्य भी कर चुके हैं।

अप्रैल १९६१ से पुनः समाजवादी दल के सदस्य के रूप में राजनीति के क्षेत्र में भी कार्य करने लगे हैं।

ता० १९ जुलाई १९६१ को सर्व सम्मति से मध्यप्रदेश प्रान्तीय समाजवादी दल के अध्यक्ष चुने गए।

## श्री ज० प्र० मिलिन्द की साहित्य-साधना पर विद्वानों, पत्रों तथा समालोचकों के कुछ अभिमत

श्री जगन्नाथप्रसाद मिलिंद हिन्दी के उच्चकोटि के साहित्यकार एवं कलाविद् हैं। उनकी रचना बहुत ही स्फूर्तिदायक रही है।

—(डॉ०) वृन्दावनलाल वर्मा

श्री मिलिंद के व्यक्तित्व और कवित्व का मैं सदा प्रशंसक रहा हूँ। वह कवि, नाटककार, साहित्यकार, सफल पत्रकार एवं आदर्श अध्यापक हैं। सबसे बढ़कर वह सहृदय और श्रेष्ठ मानव हैं।

—(डॉ०) हरिशंकर शर्मा

श्री मिलिंदजी की वेदना और भावना केवल मन को छूती ही नहीं, उसमें एक आलोड़न भी पैदा करती है। उसमें आज और कल का वह स्वर, वह चिन्तन भी है, जिसमें एक श्रेष्ठ, सुखी और समृद्ध मानव-समाज की

। प्रत्येक रचना में एक संदेश, साधना की एक छाप और मानवीय वेदना कसक है। इधर ऐसी उद्देश्यपूरक और सार्थक रचनाएँ हिन्दी में कम ही ने को मिलती हैं।

—'नया समाज', अप्रैल १९५२

मिलिंदजी की अनुभूति जीवन की अनुभूति है। वह भूमि की अनुभूति ही : अपने को खड़ा करते हैं। इसलिए, जीवन की साधना को गतिबद्ध करते मय उनकी लेखनी पूर्णतया ईमानदार रह सकी है। उनका दृष्टिकोण स्वस्थ र आधुनिकतम है। उनमें बर्नार्ड शॉ की भाँति सफल, सुन्दर व्यग्य भी है। नकी कृतियों में युग का अनोखा चित्रण है, जादूभरा-सा। वह नव-संस्कृति अधिकारी वाहक हैं। उनके साहित्य में मूक-शोषित मानवता के संगठित सन्तोष की वाणी और शृंखला-खण्डन की वास्तविक प्रेरणा मिलती है। ह शोषितों और दलितों के प्रहरी प्रतिनिधि कलाकार हैं। मानवता के इस न्दा-दीप में हिन्दी को साने गुरु जी मिला।

—'जनवाणी', जुलाई तथा सितम्बर, '५१

श्री मिलिंदजी की गणना निस्संदेह आधुनिक हिन्दी-साहित्य के उन तिनिधियों में की जा सकती है, जिन्होंने नए युग की नई चेतना को प्रभा- नत किया है और जिनकी कृतियाँ देश को नई दिशा की ओर मोड़ने में सफल ई हैं। उन्होंने अपनी सर्जनात्मक प्रतिभा और विचार-प्रवणता से युग का ाथ दिया है। उनकी साधना की प्रखर ज्योति ने सर्वांगीण जन-जीवन को आलोकित किया है। उनकी अनुभूति मानवता की सच्ची अनुभूति है। उनकी ाणी युगदेवता की वाणी और उनके स्वरों में युग-देवता के स्वरों की कंकार है।

—'जनसत्ता,' दिल्ली, ३१ दिसम्बर' ५२

मिलिंदजी ने सच्चे जन-कवि की भाँति अपने युग की यथार्थ परिस्थिति को सरल और मार्मिक अभिव्यक्ति के रूप में प्रस्तुत किया है। सर्वत्र उनका दृष्टिकोण मानवतावादी और प्रगतिशील है। उनकी दृष्टि की गहराई और सूझ अनोखी है।

—'साहित्यसंदेश', जुलाई '५१ तथा मार्च' ५३

इस युग मे भी श्री मिलिंद अचल, अटल और अभ्रष्ट हैं। ऐसे व्यक्ति म ही सही, पर, ऐसे लोगों पर देश को सदा गर्व रहेगा।

—मोहनसिंह सेंगर

श्री मिलिंद का बहुमूल्य जीवन हम लोगो की शक्ति है।

—(डॉ०) माखनलाल चतुर्वेदी

मिलिंदजी की प्रतिभा बहुमुखी है। उन्होने समस्याओं को राष्ट्रीय दृष्टि-ोण से देखा है और उनपर अपने विचार बड़ी निर्भीकता और सरलता से कट किए हैं। वह बहुत दिनो से साहित्यसेवा करते आ रहे हैं। उन्होने गद्य ौर पद्य दोनो को अलकृत किया है। वह मध्यप्रदेश की विभूतियों में से क हैं।

—(डॉ०) गुलाबराय

मिलिंदजी जो लिखते हैं, बहुत सुन्दर लिखते हैं। उनकी रचनाएँ उत्कृष्ट ोती हैं।

—(आचार्य) नरेन्द्रदेव

मिलिंदजी अभी तरुण बने रह गए। कार्य की शक्ति अभी उनको बनी ।

—लक्ष्मीनारायण मिश्र

मिलिंदजी के तपोमय मूक जीवन की साधना को जो मूल्य मिलना ाहिए, वह नही मिला। फिर भी, वह दिन दूर नही, जब उनका पूर्ण सम्मान ोगा।

—उदयशंकर भट्ट

मिलिंदजी अँधेरी रात मे मशाल जलाए जा रहे हैं।

—रामवृक्ष बेनीपुरी

मिलिंदजी ने सदैव ही स्वस्थ, सुरुचिपूर्ण सत्साहित्य का निर्माण किया ै, जिसके कारण हिन्दी-साहित्य का भाडार समृद्ध हुआ है।

—अनन्त गोपाल शेवड़े

मिलिंदजी के सर्वस्वत्यागी तपस्वी व्यक्तित्व ने कलम की फ़क़ीरी की है ौर वह कलमधारियो के लिए लडा-खपा है।

—वीरेन्द्रकुमार जैन

मिलिंदजी के नाम से हिन्दी के पाठक अच्छी तरह परिचित होगे। नकी रचनाओं मे देश की राजनीतिक उथलपुथल, ऐतिहासिक घटनाचक्र था नवीन विचारधाराओं के संघर्ष की झाँकी मिलती है। वह अपने

में सफल रहे हैं। उनकी अनुभूति मानवता की अनुभूति तथा युग के प्रतिनिधि कलाकार की जोरदार आवाज है।

—'आज', जून '५१ तथा २५-१०-५३

देश-प्रेम से आरम्भ होकर मिलिंदजी की साधना मानव के प्रेम तक पहुँची है। वह एक सिद्धहस्त कलाकार हैं। उनकी रचनाओं में सरलता है, प्रवाह है, ओज है। उनकी अनुभूति बहुत तीव्र है। इसी कारण उनकी रचनाएँ सच्ची और प्रभावशाली हैं। उनका स्थान साहित्य ही में नहीं, वरन्, इतिहास में भी निश्चित है, इसमें कोई सन्देह नहीं।

—'विशालभारत', मई' ४६

मिलिंदजी की रचनाओं ने उन्हें पिछले कलाकारों से आगे प्रस्तुत किया है और स्पष्ट किया है कि वह आज भी तरुण हैं। वह आज के युग के साथ भी चल सकते हैं, अपनी उसी प्रतिभा और अमंद गति से। वह प्रगतिशील होने के साथ-साथ कलात्मक भी हैं और विचारप्रवण होने के साथ-साथ सिक्त भी। यही उनकी औरों से विभिन्नता है। वह हिन्दी के सफल नाटककार हैं और उदात्त विचार के कुशल कवि भी। जनजीवन से उनका सीधा सम्पर्क है और अपने देश के सांस्कृतिक अभ्युदय के लिए उनकी आत्मा तड़पती है। किसी भी सत्य से उनकी नजर कतराई नहीं। जीवन के सभी स्वस्थ पहलुओं को उन्होंने कृतित्व में उतारा है। जीवन और सद्गुणों के प्रति उन्होंने जो आस्था प्रकट की है, वह पथप्रदर्शन का कार्य करेगी।

—'नई धारा', सितम्बर '५१, अक्टूबर '५१ तथा अप्रैल '५२

मिलिंदजी आधुनिक हिन्दी कविता के प्रतिनिधि उच्चकोटि के उन साहित्यकारों में से हैं, जिनकी कृतियाँ देश को नई दिशा की ओर मोड़ सकने का तेज रखती हैं। आपने हिन्दी-साहित्य को जो कुछ दिया है, वह प्राण और वास्तविक अनुभूत सत्य से पूरित है। उनकी सभी कृतियाँ अनुपम सौन्दर्य और प्रगतिशील जीवन-दर्शन से पूर्ण हैं। हिन्दी में ऐसी गहन वेदना का स्वर इनेगिने साहित्यकारों की कृतियों में मिलता है। मिलिंदजी ने कोटि-कोटि

श्रमजीवियों की मूक व्यथा को वाणी दी है। हिन्दी-साहित्य के विद्यार्थी और जनता इस साहित्यकार की महत्ता को कभी भुला नहीं सकेंगे।

—'नवयुग', मई '५१

श्री मिलिंदजी ने शोषित-उत्पीड़ित वर्ग के साथ रहकर उनसे हृदय का सम्बन्ध स्थापित किया है। उनकी रचनाओं में केवल बौद्धिक सहानुभूति के स्वर नहीं, रचनात्मक सघर्ष की प्रेरणा है। 'रानी' मई '५१

यह निस्संदेह कहा जा सकता है कि मिलिंदजी ने कविताओं के माध्यम से मानवता के प्रति, विशेषत: दलित और प्रताड़ित जन के प्रति, पाठक-वर्ग का ध्यान आकर्षित करने का सफल प्रयास किया है। मिलिंदजी ने अपनी काव्य-प्रतिभा को व्योम-विहारिणी न बनने देकर भूमि-चारिणी बनाया है और मानवता के हर्ष-विषाद को सबल अभिव्यक्ति दी है। यह उनकी एक बड़ी सफलता है। —'आजकल', दिल्ली, नवम्बर '५७

मौलिक अनुभूति मिलिंदजी की रचना का प्राण है।

—'कल्पना', हैदराबाद, अगस्त '५३

मिलिंदजी के विचार मौलिक, निर्भीक, सतेज एवं ध्यानाकर्षक हैं।

—बालकृष्ण शर्मा 'नवीन'

हिन्दी की सेवा तथा साधना ही में अपने यौवन के बड़े भाग को तपस्वी के रूप में मिलिंदजी ने खपा दिया।

—सत्यदेव विद्यालंकार

मिलिंदजी विद्रोही साधक और क़लम के धनी कलाकार हैं। उनकी क्रांतिकारी रचनाओं का उद्देश्य बद्धमूल रूढ़ियों की सीमा के बाहर क़दम रखना है। वह सर्वहारा, मानवता और जनतंत्र के कलाकार हैं। उनकी पंक्तियाँ हृत्तन्त्री के तारों को झंकृत कर देती हैं। नई धारा के उपकरणों में प्राण ढालने का मिलिंदजी ने श्लाघनीय प्रयत्न किया है।

—'अमृतपत्रिका', प्रयाग, ६-६-५३

# 'गौतम नन्द' की कुछ समालोचनाओं के अंश

कथानक बहुत ही हृदयस्पर्शी है। यदि इस नाटक का अभिनय किया र, तो दर्शक इसकी कारुणिकता से पसीजे बिना नहीं रह सकते। अभिनय दृष्टि से भी नाटक अभिनन्दनीय है। इसमें प्रगतिशीलता और कलात्मकता ों पूर्ण रूप में हैं। विचारप्रौढ़ता भी है और सरलता भी। हम इसे सफल टकों की श्रेणी में ही रख सकते हैं। इसमें साहित्यिकता का अभाव ीं है। लेखक का प्रयास सर्वतोभावेन श्लाघनीय है।

—आज, वाराणसी, १६ अप्रैल '५३

हिन्दी के सफल नाटककार और कुशल कवि मिलिंदजी का यह तीसरा टक है। मर्मस्पर्शी कथानक है। लेखक ने इसे रंगमंच पर अभिनीत किए ने योग्य बना दिया है। सरल भाषा में प्रभावोत्पादक संवाद नाटककार कुशलता के साक्षी हैं।

—सरस्वती, प्रयाग, मई '५३

'प्रताप-प्रतिज्ञा' से मिलिंदजी ने नाटककार के रूप में जो ख्याति प्राप्त थी, वह नाटकीय भावोत्तेजन और सौष्ठव पर खड़ी हुई थी। इसके रान्त मिलिंदजी में विचार और कला दोनों का सौष्ठव-उदय हुआ, जो मर्पण' और उससे आगे इस प्रस्तुत (गौतम नन्द) नाटक में फलीभूत हुआ । ओज तथा भाषासौष्ठव की दृष्टि से नाटक अभिनन्दनीय है। निस्सन्देह ह अभिनेय भी है।

—साहित्यसन्देश, आगरा, दिसम्बर '५२

नाटक का सामाजिक महत्त्व भी है। मिलिंदजी प्रस्तुत रचना में नाटक-ला की वर्तमान प्रगति के प्रति सचेत हैं। अभिनय की दृष्टि से 'गौतम नन्द' टक की वर्तमान 'टेकनिक' के अधिक निकट है।

—अजन्ता, हैदराबाद, अप्रैल '५३

मिलिन्दजी एक अच्छे कवि और नाटककार हैं। प्रस्तुत पुस्तक उ ऐतिहासिक नाटक है, जिसमें 'गौतम नन्द' का चित्रण किया गया है और बत गया है कि मूलत: और निश्चयत: सामान्य एवं संसारी होते हुए भी एक छो सी घटना से वह किस तरह बुद्धानुयायी बन गए। उनका परिवर्तन अद और महत्त्वपूर्ण है, जिससे बौद्धधर्म एव तथागत के तत्कालीन आकर्षण बोध होता है। नाटक अवश्य मनोरंजक है।

—साप्ताहिक हिन्दुस्तान, दिल्ली, २१ जून '

कवि के रूप में मिलिन्दजी को जो सफलता मिली है, नाटककार के में उससे कुछ अधिक ही मिली है। कथानक की नवीनता के कारण 'गौ नन्द' नाटक कई स्थलो पर अत्यन्त मार्मिक बन पडा है। मिलिन्दजी के ना की सर्वाधिक विशेषता उनकी सरल अभिनेयता मानी जा सकती है। उन सभी नाटक रंगमच की दृष्टि से लिखे हैं।

—जनसत्ता,दिल्ली, ३१ सितम्बर

भारत के नए और पुराने युग मे जो कुछ प्रेरणादायी और ओज रहा है, उसका सफल प्रतिनिधित्व करनेवाले कवि और नाटककार मिलिन्द का यह तीसरा नाटक है। श्री मिलिन्द मे कवि और नाटककार द मे कौन प्रमुख है, यह कहना कठिन है। प्रस्तुत नाटक भी अभिनय की योग के साथ कवित्व और साहित्यिकता से ओतप्रोत है। जन-जीवन में पुले श्री मिलिन्द ने अपने सहज स्वभाव से उपेक्षित गौतम नन्द को इस ना का मुख्य पात्र बनाकर उसकी कीर्ति को आवरण से मुक्ति दे प्रकाश मे दिया है। नाटक काफी सफल है।

—लोकवाणी, जयपुर, ३ मई

इतिहास गौतम नन्द के प्रति मौन है और इसीलिए शिल्पी मिलिन्द उपेक्षा को न सह सके। नाटक करुण रस से ओतप्रोत है। वार्तालाप छ छोटे वाक्यों मे तथा रोचक ढंग से कहा गया है। भाषा का प्रवाह तो दे ही बनता है। ऐसे त्यागोज्ज्वल चरित्र के साथ इन चीजों ने नाटक मे चाँद लगा दिए हैं। लेखक इसके लिए बधाई के पात्र हैं।

वीणा, इन्दौ

ऐतिहासिक कथानक के रूप में पात्रों के कथोपकथन द्वारा वर्तमान यु
की प्रगतिशील विचारधारा यत्रतत्र जिस सुन्दर रूप में नाटककार द्वारा व्यक्त
की गई है, वह लेखक की असाधारण प्रतिभा का द्योतक है। नाटककार
नन्द के त्याग और बलिदान को उचित महत्व देकर इतिहास के एक उपेक्षि
अंग के साथ उचित न्याय किया है। इससे नाटक की सजीवता द्विगुणित ह
हो गई है। प्रांजल भाषा, गम्भीर किन्तु ओजपूर्ण शैली,प्रगतिशील विचारधा
और सजीव एवं प्रभावोत्पादक कथोपकथन नाटक की अपनी विशेषता है
ऐतिहासिक कथानक होते हुए भी उसे मौलिक रूप देने में मिलिन्दजी
विलक्षण प्रतिभा का परिचय दिया है। दृश्यों की रचना में अभिनय की
सुगमता का ध्यान रखा गया है। 'गौतम नन्द' के अवतरण से हिन्दी साहित्
में नाटक-रचना के क्षेत्र में एक प्रेरणात्मक प्रवृत्ति का सृजन होगा और व
युगानुकूल एक नवीन दिशा की ओर साहित्यसर्जकों का पथ-प्रदर्शन करेगा
निस्सन्देह साहित्यसंसार में इस कृति का यथोचित स्वागत किया जायगा।

मध्यभारतसन्देश, ग्वालियर, ३ जनवरी '५

श्री मिलिन्दजी की प्रसिद्ध लेखनी से निर्मित इस नाटक के रूप में
साहित्य-जगत् को एक स्वागतयोग्य भेंट प्राप्त हुई है। कथानक ऐतिहासिक है
और उसे रुचिकर बनाने में सफलता प्राप्त हुई है। भाषा एवं भावों के साथ
ही सुस्पष्ट एवं प्रगतिशील दृष्टिकोण का भी पूरा ध्यान रखा जा सका है।
इस रचना को अगर सिनेमा-जगत् अपनाए, तो इससे उसे ठीक उसी प्रकार शान
दार सफलता मिल सकती है, जिस प्रकार श्री क० मा० मुन्शी की कृति पर
निर्मित 'पृथ्वीवल्लभ' को प्राप्त हुई। इस नाटक के लिए लेखक एवं प्रकाशक
वास्तव में बधाई के पात्र हैं।

—प्रभात, ग्वालियर, इन्दौर, १५ दिसम्बर '५२

ऐतिहासिक कथानक के रूप में पात्रों के कथोपकथन द्वारा वर्तमान युग की प्रगतिशील विचारधारा यत्रतत्र जिस सुन्दर रूप में नाटककार द्वारा व्यक्त की गई है, वह लेखक की असाधारण प्रतिभा का द्योतक है। नाटककार ने नन्द के त्याग और बलिदान को उचित महत्त्व देकर इतिहास के एक उपेक्षित अंग के साथ उचित न्याय किया है। इससे नाटक की सजीवता द्विगुणित हो हो गई है। प्रांजल भाषा, गम्भीर किन्तु ओजपूर्ण शैली, प्रगतिशील विचारधारा और सजीव एवं प्रभावोत्पादक कथोपकथन नाटक की अपनी विशेषता है। ऐतिहासिक कथानक होते हुए भी उसे मौलिक रूप देने में मिलिन्दजी ने विलक्षण प्रतिभा का परिचय दिया है। दृश्यों की रचना में अभिनय की सुगमता का ध्यान रखा गया है। 'गौतम नन्द' के अवतरण से हिन्दी साहित्य में नाटक-रचना के क्षेत्र में एक प्रेरणात्मक प्रवृत्ति का सृजन होगा और वह युगानुकूल एक नवीन दिशा की ओर साहित्यसर्जकों का पथ-प्रदर्शन करेगा। निस्सन्देह साहित्यसंसार में इस कृति का यथोचित स्वागत किया जायगा।

मध्यभारतसन्देश, ग्वालियर, ३ जनवरी '५३

श्री मिलिन्दजी की प्रसिद्ध लेखनी से निर्मित इस नाटक के रूप में साहित्य-जगत् को एक स्वागतयोग्य भेंट प्राप्त हुई है। कथानक ऐतिहासिक है और उसे रुचिकर बनाने में सफलता प्राप्त हुई है। भाषा एवं भावों के साथ ही सुस्पष्ट एवं प्रगतिशील दृष्टिकोण का भी पूरा ध्यान रखा जा सका है। इस रचना को अगर सिनेमा-जगत् अपनाए, तो इसमें उसे ठीक उसी प्रकार शानदार सफलता मिल सकती है, जिस प्रकार श्री क० मा० मुन्शी की कृति पर निर्मित 'पृथ्वीवल्लभ' को प्राप्त हुई। इस नाटक के लिए लेखक एवं प्रकाशक वास्तव में बधाई के पात्र हैं।

—प्रभात, ग्वालियर, इन्दौर, १५ दिसम्बर '५२